KRISHNADAS SANSKRIT SERIES
170

# KIRĀTĀRJUNĪYAM

of
Mahākavi Bhāravi
with
**'Ghaṇṭāpatha'** commentary of Śrī Mallināthasūri
& **'Saralā'** Hindi commentary


Translated by

**Dr. SUDHAKAR MALAVIYA**
*M.A., Ph.D., Sahityacarya*
Department of Sanskrit, Arts Faculty
Banaras Hindu University
Varanasi – 5





**KRISHNADAS ACADEMY**
VARANASI – 221001

पूज्यगुरुवर्य

**पं० रतिनाथ झा**

को

सादर समर्पित श्रद्धासुमन

# भूमिका

संस्कृत के महाकवियों में कालिदास के बाद भारवि का अत्यन्त महत्त्वपूर्ण स्थान है । यह दाक्षिणात्य ब्राह्मण थे । महाकवि दण्डी रचित अवन्तिसुन्दरी कथा के अनुसार यह दक्षिण के अचलपुर ग्राम निवासी कौशिक गोत्रीय पं० नारायण स्वामी के पुत्र थे । इनका एक नाम दामोदर भी था और यह चालुक्यवंशीय महाराजा विष्णुवर्द्धन के सभापण्डित थे । अन्य मत के अनुसार इनको दण्डी कवि के चतुर्थ पूर्वज दामोदर का सुहृद माना जाता है ।

**महाकवि भारवि के सम्बन्ध में प्रचलित किंवदन्तियाँ**

संस्कृत साहित्य के महाकवियों में कालिदास के बाद महाकवि भारवि का दूसरा स्थान है । कवि के व्यक्तिगत जीवन के विषय में दो किंवदन्तियाँ प्रचलित हैं । सम्भवतः इन्हें अपने यौवन में अपनी प्रतिभा का आदर और आश्रय देने वाला कोई प्राप्त नहीं हुआ था ।

**प्रथम किंवदन्ति**—भारवि की निर्धनता के सम्बन्ध में एक रोचक कथा भी प्रचलित है। महाकवि के घर में निर्धनता का ताण्डवनृत्य हो रहा था और महाकवि थे जो काव्य सरोवर में गोते लगाने में आनन्द ले रहे थे । कविप्रिया से कवि की यह लापरवाही कैसे सही जा सकती थी? अपने व्यंग्य बाणों से वह कवि के हृदय को बेंधती, खरी-खोटी सुनाती ही रहती थी । पत्नी की डाँट-फटकार से ऊबकर कवि ने अपनी अकर्मण्यता का अनुभव किया । आसन डोला और वे चल पड़े राजा का आश्रय ढूढ़ँने के लिए । कुछ ही दूर गए होंगे कि एक सुन्दर सरोवर मिला । प्रकृति के प्रेमी कवि के लिए सरोवर का आकर्षण प्रबल हो गया और थका-माँदा कवि वहीं विश्राम करने लगा । वहीं कवि ने इस श्लोक की रचना की—

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् ।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥**

(कि० २.३०)

कवि को अपनी दशा का अनुभव तो हो ही चला था अतः श्लोकानुसार ही वह जिसे ढूढ़ँने चला था वह वहीं मिल गया । आखेट के लिए निकला हुआ राजा कवि की रचना को सुनकर अत्यन्त प्रसन्न हुआ और उन्हें राजधानी चलने को कहकर शिकार के लिए चल पड़ा । इधर कवि की रचना को लेकर राजा चलते

बने और उधर जब कवि फटे कपड़े पहने, सुदामाजी की तरह राजमहल के फाटक पर पहुँचा तो उसे भी प्रवेश का अधिकार न मिल सका । निराश होकर उसे वैसे ही लौटना पड़ा जैसे प्राय: गुणी एवं विद्वान् भी बाह्याडम्बर के अभाव में तिरस्कृत होते हैं । राजा ने कवि के इस श्लोक को अपने कक्ष में स्वर्णाक्षरों में अङ्कित कराया था । एक वर्ष बाद वह एक बार शिकार पर निकला । राजा एक सप्ताह के लिए राजधानी से बाहर गया था, किन्तु दूसरी रात को पड़ाव निकट ही होने से वह महल में लौट आया उसने अपनी शय्या पर रानी के साथ किसी अन्य व्यक्ति को सोते हुए देखा । अत्यन्त क्रोधावेश में तलवार से दोनों का काम तमाम करने ही वाला था कि उसका ध्यान उन स्वर्णाक्षरों की ओर गया '**सहसा विदधीत न क्रियाम्**' इस वाक्य को देखते ही राजा ने उन दोनों को जगाकर फिर उन्हें दण्ड देने का निश्चय किया । जब उसने उन दोनों का जगाया तो यह देखकर उसके आश्चर्य का ठिकाना न रहा कि रानी के साथ उसका एकलौता पुत्र सोया था.। जिसे एक दाई चुरा ले गई थी और जो उसी शाम को मिल गया था । राजा ने उस कवि का पता लगाया जिसके लिखे श्लोक की पंक्ति ने राजा को शोकसागर में डूब जाने से बचाया और उसे अतुल धनराशि से सम्मानित किया ।

**द्वितीय किंवदन्ति**—भारवि लगभग अट्ठारह वर्ष की उम्र में ही व्याकरण, काव्य और कोष आदि का अध्ययन कर कुछ पद्यों की भी रचना कर सामाजिक बन्धुवर्ग का मनोरंजन करने लग गए थे ।

एक बार भारवि के पिता के बन्धुगण उनके पास आए और 'आप भाग्यवान् हैं जो कि अल्पवय में ही आपका पुत्र भारवि प्रतिभाशाली होकर काव्य रचना करने लगा है' ऐसा कहा । तब भारवि के पिता ने कहा कि 'आप लोगों को उसकी इस तरह प्रशंसा नहीं करनी चाहिए । वह क्या जानता है ? अभी वह पढ़ रहा है ।' इतना ही नहीं, भारवि के पिता उनका (भारवि का) तेजोवध भी करते थे । तब एकबार इस बात से दु:खित हो कर भारवि अपने पिता को अपनी यश:प्राप्ति में बाधक समझकर उन पर प्रस्तर से प्रहार करने को उद्यत हुए । अगले ही दिन रात को जब भारवि के पिता भोजन कर रहे थे और भारवि की माता उनको भोजन परोस रही थीं उस समय उन दोनों की बातचीत भारवि सुनने लगे ।

भारवि की माता अपने पति से कह रहीं थीं कि—

'हे प्राणनाथ! आप अपने होनहार पुत्र को इस प्रकार क्यों निरन्तर पराभूत करते हैं? जबकि सब लोग उसके प्रशंसक हैं ।'

इस पर भारवि के पिता ने कहा—'प्रिये! ज्यादा सम्मान होने से उसकी उन्नति का मार्ग अभिमान के कारण अवरुद्ध होगा । कालान्तर में भारवि रवि के समान हमारे कुल को प्रकाशपूर्ण कर देगा' ।

माता और पिता का ऐसा संवाद सुनकर भारवि को अपने आप पर बहुत पश्चात्ताप हुआ और वे पिता के चरणों पर गिरकर अपने दुर्भाव का प्रायश्चित्त

पूछने लगे । फिर उनके दयालु पिता ने कहा कि 'वत्स! छः मास तक श्वशुर के गृह में निवास करना ही तुम्हारे पाप का पर्याप्त प्रायश्चित्त होगा ।'

भारवि अपनी पत्नी के साथ दूरस्थित श्वशुर के गृह में पहुँचे । पहले तो उनका खूब सम्मान हुआ, पर बहुत समय तक उनका निवास होने से उनका अपमान होने लगा । धीरे धीरे उन्हें मवेशियों को चराने और दाना देने का काम भी सौंपा जाने लगा ।

भारवि कर्मफल के भोग के लिए दृढसंकल्प होकर प्रतिदिन पद्यों की रचना कर उन्हें भूर्जपत्रों में अङ्कित करने लगे । एक दिन उन्होंने एक पद्य की रचना की जो इस प्रकार है—

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् ।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥**

(कि० २.३०)

अर्थात् कोई कर्म सहसा (बिना विचारे) नहीं करना चाहिए, क्योंकि अविवेक विपत्ति का मुख्य स्थान है । विचारपूर्वक काम करने वाले को सम्पत्ति गुणों से लुब्ध होकर स्वयं वरण करती है ।

भारवि जब इस पद्य को ताड़पत्र पर लिख रहे थे तब उनकी पत्नी मलिनवस्त्र धारण कर अपने और अपने पति की दुर्दशा पर आँसू गिराने लगीं । तब भारवि ने 'अभिमानी जन को छः महीने तक इस प्रकार श्वशुरालय में रहना नित्य मरण के समान है' ऐसा सोचकर अपनी पत्नी से कहा—

'भद्रे! तुम इस पद्य को किसी धनी व्यापारी के हाथ बेच दो और उससे वस्त्र आदि आवश्यक पदार्थ खरीद लो ।' ऐसा कहकर उस पद्य को उन्हें दे दिया । उनकी पत्नी ने उस पद्य को एक धनी व्यापारी को दिखाया । उसने उसे पढ़कर प्रसन्न होकर उन्हें सौ अशर्फियाँ दे दीं, और अपने घर में चित्ररूप में सज्जित कर उसे टाँग दिया । प्रसंगवश वह व्यापारी व्यापार के लिए दूसरे द्वीप में चला गया था । कई वर्षों के बाद व्यापारी रात में जब घर आया और अपनी पत्नी को एक कुमार के साथ सोता हुआ देखा तो उसे व्यभिचारिणी समझकर खड्ग से प्रहार करने के लिए तत्पर हुआ । संयोगवश भारवि के उसी पद्य पर जो कि वहीं दीवार पर टँगा था, उसकी दृष्टि पड़ी और उसने पत्नी को जगाया । तब पत्नी ने प्रसन्नतापूर्वक उस व्यापारी पति को उस कुमार का परिचय कराते हुए कहा कि— 'यह तुम्हारा पुत्र है' । इस पर उस व्यापारी को संतोष हुआ ।

उधर भारवि छः महीने तक क्लेशपूर्ण प्रायश्चित्त भोगकर सप्तममास के प्रथम दिन में श्वशुरगृह से पत्नी के साथ प्रस्थान कर अपने घर आ गए एवं माता-पिता की सेवा करते हुए रहने लगे और प्रवास में आरब्ध किरातार्जुनीय महाकाव्य को पूर्ण करके उनके प्रचार से यश और सम्पत्ति का उपार्जन कर सुखपूर्वक समय व्यतीत करने लगे ।

**महाकवि भारवि**—कवि के व्यक्तिगत जीवन के विषय में उसका एकमात्र महाकाव्य एकदम मौन है । किरातार्जुनीयम् से केवल इतना ही हम कह सकते हैं कि वे शैव थे । अपने पिता, पितामह या गुरु किसी का भी उल्लेख इन्होंने 'किरातार्जुनीयम्' में नहीं किया है जैसा अन्य कवियों ने अपनी रचनाओं में अपना परिचय दिया है । 'अवन्तिसुन्दरीकथा' में दण्डी ने अपने पूर्वजों का विस्तृत वर्णन दिया है । इसके अनुसार दक्षिण भारत में कौशिक गोत्र के ब्राह्मण रहते थे जो बाद में अचलपुर (बरार के अन्तर्गत एलिचपुर) में आकर बस गए । इसी वंश में 'नारायणस्वामी' उत्पन्न हुए । इनके पुत्र दामोदर हुए, यही दामोदर कवि 'भारवि' नाम से विख्यात हुए । भारवि पहले क्षेत्रीय नरेश विष्णुवर्धन के आश्रित थे ।

फिर वे राजा दुर्विनीत के मित्र हो गए । दुर्विनीत ने 'किरातार्जुनीयम्' के सर्वाधिक क्लिष्ट पन्द्रहवें सर्ग पर टीका भी लिखी । अन्त में भारवि पल्लववंशी सम्राट् सिंहविष्णु के दरबार में रहने लगे । भारवि का पुत्र 'मनोरथ' था । उसका चौथा पुत्र वीरदत्त था जिसने गौरी से विवाह किया । इसी वीरदत्त और गौरी के पुत्र थे दण्डी ।

अवन्तिसुन्दरीकथा के अनुसार कवि का निवास स्थान एलिचपुर ही सिद्ध होता है, किन्तु स्वर्गीय प्रो० आर०आर० भागवत ने किरातार्जुनीयम् के निम्न श्लोक में आए सह्य पर्वत के आधार पर इनका निवास स्थान दक्षिण भारत में माना है—

**उरसि शूलभृतः प्रहिता मुहुः प्रतिहति ययुरर्जुनमुष्टयः ।**
**भृशरया इव सह्यमही भृतः पृथूनि रोधसि सिन्धुमहोर्मयः ॥**

—(१८.५)

भगवान् शङ्कर के वक्षःस्थल में प्रताडित अर्जुन की मुष्टियाँ सह्य पर्वत के विशाल तट में तीव्र वेग वाले समुद्र के बड़े बड़े तरङ्गों के समान प्रत्याघात को प्राप्त हुईं ।

**'किरातार्जुनीय' महाकाव्य का नामकरण**

इस महाकाव्य में इन्द्रकील पर्वत पर दिव्यास्त्रलाभ के लिए तप करने वाले पाण्डुपुत्र श्री अर्जुन का किरात वेशधारी भगवान् शङ्कर के साथ घोर युद्ध वर्णित है। तदनुसार ही उक्त महाकाव्य का नामकरण 'किरातार्जुनीयम्' अभिहित हुआ है । इस काव्य में राजनीति (साम, दाम, दण्ड एवं भेद) का अपूर्व वर्णन है ।

**किरातार्जुनीय महाकाव्य के टीकाकार**

१. मल्लिनाथ । २. विद्यामाधव । ३. मंगल । ४. देवराजभट्ट । ५. रामचन्द्र । ६. क्षितिपाल मल्ल । ७. प्रकाशवर्ष । ८. कृष्णकवि । ९. चित्रभानु । १०. एकनाथ । ११. जिनराज । १२. हरिकान्त । १३. भरतसेन । १४. भगीरथ मिश्र । १५. पेद्दाभट । १६. अल्लादि नरहरि । १७. हरिदास । १८. काशीनाथ । १९. धर्मविजयमणि । २०. राजकुण्ड । २१. गदासिंह । २२. दामोदर मिश्र । २३. मनोहर शर्मा । २४. माधव । २५. लोकानन्द । २६. बंकीदास । २७. विजयराम

(या विजयसुन्दर) २८. शब्दार्थदीपिक—लेखक अज्ञात। २९. प्रसन्नसाहित्यचन्द्रिका लेखक अज्ञात । ३०. नृसिंह । ३१. रविकीर्ति । ३२. श्रीरंगदेव । ३३. श्रीकण्ठ। ३४. वल्लभदेव ३५. जीवानन्द विद्यासागर । ३६. कनकलाल शर्मा और ३७. गंगाधर मिश्र ।

इस प्रकार किरातार्जुनीयम् महाकाव्य की ३७ टीका मिलती है । किन्तु इन सब टीकाओं में मल्लिनाथ की 'घण्टापथ' टीका अत्यन्त श्रेष्ठ है । इस टीका का नामकरण मल्लिनाथ घण्टापथ इसलिए करते हैं कि किरात महाकाव्य एक वन के समान है जिसमें मल्लिनाथ की टीका पथ प्रदर्शक है । वस्तुतः वन में पशुओं के एक झुण्ड में एक पशु के गले में घण्टा बाँध दिया जाता है जिसकी आवाज से पशु कहाँ हैं और किस ओर से आ रहे हैं पता लगाया जा सकता है । वही घण्टा-पशु अन्य पशुओं का पथ प्रदर्शक होता है उसी के पीछे-पीछे अन्य पशु भी चरते रहते हैं ।

**महाकवि भारवि का समय**

महाकवि भारवि को ईसा की षष्ठ शताब्दी के आसपास माना जाता है। १. एहोल के शिलालेख में रविकीर्ति ने कालिदास के साथ भारवि का भी उल्लेख किया है । इस शिलालेख का समय ६३४ ई० है ।[१] २. दुर्विनीत ने किरातार्जुनीय की व्याख्या करते समय इनका जन्म षष्ठ शताब्दी के उत्तरार्ध (५५०-६०० ई०) में माना है । ३. वियेना ओरियण्टल सोसाइटी जनरल के तृतीय भाग (१४४ पृ०) में श्री हरमैन जैकोबी महोदय ने भारवि का समय षष्ठ शताब्दी का पूर्वार्द्ध स्वीकार किया है । ४. सीताराम जयराम जोशी एवं विश्वनाथ शास्त्री भारद्वाज ने भारवि का समय षष्ठ शती का उत्तरार्ध एवं ५. पं० बलदेव उपाध्याय ने छठवीं शती के लगभग माना है । बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित में पूर्ववर्ती कवियों का नामोल्लेख करते समय भारवि को विस्मृत कर दिया । यह सातवीं शती के लब्धप्रतिष्ठ महाकवि थे । तदनुसार भारवि का समय बाणभट्ट का परवर्ती होना सिद्ध होता है ।

निम्न तर्कों एवं प्रमाणों के अनुसार महाकवि भारवि का स्थिति काल ५५० ई० से ६०० ई० तक माना जाता है ।

१. दक्षिण के चालुक्य वंशी नरेश पुलकेशी द्वितीय के समय के ऐहोल शिलालेख में भारवि का नाम कालिदास के साथ मिलता है । यह शिलालेख बीजापुर में ऐहोल ग्राम के एक जैन मन्दिर में मिला है । इसका समय ५५६ शकाब्द अर्थात् ६३४ ई० है । प्रशस्तिलेखक रविकीर्ति कोई जैन कवि हैं जो अपने को कालिदास और भारवि के समान यशस्वी बताते हैं । इससे यह तात्पर्य निकलता है कि सातवीं शताब्दी के उत्तरार्ध के पूर्व भारवि इतनी प्रसिद्धि प्राप्त कर चुके थे जिससे उनका नाम कालिदास के नाम के साथ लिया जाने लगा था ।

---

१. स विजयतां रविकीर्तिः कविताश्रित—कालिदासभारविकीर्तिः ।

२. चूँकि भारवि का नाम कालिदास के साथ लिया गया है अतः कहा जा सकता है कि ये दोनों समकालीन रहे हों किन्तु यह उचित नहीं। दोनों की शैली में इतना महान् अन्तर है कि दोनों दो भिन्न-भिन्न युगों के कवि हैं दोनों के समय की काव्य की धाराएं एक दूसरे से इतनी विपरीत हैं कि कालिदास से भारवि तक पहुँचने में काव्य की ६ शताब्दी का समय लग ही गया होगा । अतः भारवि कालिदास के समकालीन नहीं हो सकते।

३. गंग नरेश दुर्विनीत के समय के गुमरेहीपुर के लेख से ज्ञात होता है कि दुर्विनीत ने 'किरातार्जुनीयम्' के १५वें सर्ग पर टीका लिखी थी । लेख के समय के विषय में विद्वानों में मतभेद है किन्तु नवीनतम अन्वेषणों से दुर्विनीत का राज्यकाल ५८० ई० ठहरता है और भारवि का समय इसके बाद किसी प्रकार नहीं रखा जा सकता है ।

४. अवन्तिसुन्दरी कथा के आधार पर भारवि विष्णुवर्धन पुलकेशिन् द्वितीय के अनुज थे और लगभग ६१५ में वह महाराष्ट्र पर राज्य करते थे । उनका समकालीन होने से भारवि का समय सातवीं शताब्दी का प्रारम्भ होना चाहिए ।

५. बाण ने कहीं भी भारवि का नाम नहीं लिया है । इससे स्पष्ट है कि भारवि बाण से बहुत पहले नहीं रहे होंगे और न बाण के समय में इतने प्रसिद्ध ही हुए होंगे कि बाण उनका उल्लेख करते । इन सभी विचारों से यही निष्कर्ष निकलता है कि भारवि का समय ५५० ई० से ६०० ई० तक ही माना जा सकता है ।

### किरातार्जुनीय महाकाव्य की समीक्षा

प्रस्तुत 'किरातार्जुनीयम्' महाकाव्य का प्रारम्भ 'श्री' शब्द से होता है, और प्रत्येक सर्ग के अन्त में 'लक्ष्मी' शब्द प्रयुक्त है, अतः इसे **लक्ष्मीपदांक** कहते है। कवि ने एक अन्य कथावस्तु को इसमें महाकाव्य का रूप दिया है । प्रस्तुत महाकाव्य के नायक अर्जुन धीरोदात्त नायक हैं, और प्रधान रस वीर है । अप्सराओं का विहार श्रृंगार रसमय है, जो प्रधान रूप से अंग रूप में प्रस्तुत किया गया है । महाकाव्यों की परिभाषा के अनुसार उसमें संध्या,सूर्य, रजनी आदि का वर्णन है, और वस्तु-व्यंजना के रूप में क्रीडा, सुरत आदि का समावेश किया गया है 'किरातार्जुनीयम्' में कई स्थानों पर क्लिष्टता आने के कारण उसे ठीक समझने में विद्वानों को भी कष्ट होते है । टीकाकार **मल्लिनाथ** ने संभवतः इसी कारण भारवि कवि की वाणी को कठोर कवच परंतु मधुर स्वाद वाले नारियल (नारिकेल फल) की उपमा दी है ।

**नारिकेलफलसन्निभं वचो भारवेः सपदि यद्विभज्यते ।**
**स्वादयन्तु रसगर्भनिर्भरं सारमस्य रसिक यथेप्सितम् ॥**

### किरातार्जुनीय महाकाव्य की संक्षिप्त विषयवस्तु

यह महाकवि-भारवि-रचित प्रख्यात महाकाव्य है । इसका कथानक 'महाभारत'

पर आधारित है । इन्द्र व शिव को प्रसन्न करने के लिये की गई अर्जुन की तपश्चर्या ही इस महाकाव्य का वर्ण्य विषय है जिसे कवि ने १८ सर्गों में विस्तार से लिखा है ।

संस्कृत साहित्य के पञ्च महाकाव्यों में किरातार्जुनीय की गणना होती है । इसकी कथा का प्रारम्भ द्यूतक्रीडा में हारे हुए पाण्डवों के द्वैतवन में निवास काल से हुआ है । **प्रथम सर्ग** में युधिष्ठिर द्वारा नियुक्त किया गया वनेचर (गुप्तचर) उनसे आकर दुर्योधन की सुन्दर शासन-व्यवस्था व रीति-नीति की प्रशंसा करता है। शत्रु की प्रशंसा सुनकर द्रौपदी का क्रोध उबल पड़ता है । वह युधिष्ठिर को कोसती हुई उन्हें युद्ध के लिये प्रेरित करती है ।

**द्वितीय सर्ग** में द्रौपदी की बातें सुनकर उनके समर्थनार्थ भीम कहते हैं कि पराक्रमी पुरुषों को ही समृद्धियाँ प्राप्त होती हें । युधिष्ठिर उनके विचार का प्रतिवाद करते है । सर्ग के अंत में व्यास के वार्ताक्रम में अर्जुन को शिव की आराधना कर पाशुपतास्त्र प्राप्त करने का आदेश होता है । भगवान् व्यास अर्जुन को योगविधि बतला कर अन्तर्धान हो जाते हैं और उनके साथ अर्जुन व यक्ष प्रस्थान करते है ।

**चतुर्थ सर्ग** में इन्द्रकील पर्वत पर अर्जुन व यक्ष का प्रस्थान एवं शरद् ऋतु का वर्णन है । **पञ्चम सर्ग** में हिमालय का वर्णन व यक्ष द्वारा अर्जुन को इन्द्रियों पर संयम करने का उपदेश है। **सर्ग ६** में अर्जुन संयतेन्द्रिय होकर घोर तपस्या में लीन हो जाते हैं । उनके व्रत में विघ्न उपस्थित करने हेतु इन्द्र द्वारा अप्सरायें भेजी जाती हैं । **सर्ग ७** में गन्धर्वो व अप्सराओं द्वारा अर्जुन की तपस्या में विघ्न करने का प्रयास वर्णित है । यहीं वनविहार व पुष्पचयन का वर्णन है । **सर्ग ८** में अप्सराओं की जलक्रीडा का कामोद्दीपक वर्णन है ।

**सर्ग ९** में संध्या, चन्द्रोदय, मान, मान-भंग, व दूती-संप्रेषण का मोहक वर्णन है । **सर्ग १०** में अप्सराओं की असफलता व उनका प्रयाण वर्णित है । **सर्ग ११** में अर्जुन की सफलता देखकर इन्द्र मुनि का वेश धारण कर आते हैं और उनकी तपस्या की प्रशंसा करते हैं । वे अर्जुन से तपस्या का कारण पूँछते हैं और शिव की आराधना का आदेश देकर अन्तर्धान हो जाते हैं। **सर्ग १२** में अर्जुन प्रसन्नचित होकर शिव आराधना में लीन हो जाते हैं । तपस्वी लोग उनकी साधना से व्याकुल होकर, भगवान् शंकर के पास जाकर उनके बारे में बतलाते हैं । शिव उन्हें विष्णु का अंशावतार बतलाते हैं । अर्जुन को देवताओं का कार्य साधक जानकर, मूक नामक दानव शूकर का रूप धारण कर उन्हें मारने के लिये आता है । परन्तु किरात-वेशधारी शिव और उनके गण उनकी रक्षा करते हैं।

**सर्ग १३** में एक वराह अर्जुन के पास आता है । उसे लक्ष्य कर शिव व अर्जुन दोनों बाण मारते है । शिव का किरातवेशधारी अनुचर आकर कहता है कि शूकर उसके बाण से मरा है, अर्जुन के बाण से नहीं । **सर्ग १४-१५** में अर्जुन व किरात-वेशधारी शिवजी के घनघोर युद्ध का वर्णन है । **सर्ग १६-१७**में शिव

को देखकर अर्जुन के मन में तरह तरह का संदेह उठना व दोनों का मल्ल युद्ध वर्णित है । **सर्ग १८** में अर्जुन के युद्ध-कौशल से शिवजी प्रसन्न होते हैं व अपना वास्तविक रूप प्रकट कर देते हैं और अर्जुन उनकी प्रार्थना करते हैं । प्रसन्न होकर शिवजी अर्जुन को पाशुपतास्त्र प्रदान करते हैं । इस प्रकार अर्जुन की पाशुपतास्त्र प्राप्ति की अभिलाषा पूर्ण हो जाती है और यहीं पर यह महाकाव्य पूर्ण हो जाता है—

**व्रज जय रिपुलोकं पादपद्मानतः सन्**
**गदित इति शिवेन श्लाघितो देवसंघैः ।**
**निजगृहमथ गत्वा सादरं पाण्डुपुत्रो**
**धृतगुरुजयलक्ष्मीर्धर्मसूनुं ननाम ॥** (१८.४८)

भगवान् शङ्कर द्वारा यह कहने पर कि जाओ और अपने शत्रुओं पर विजय प्राप्त करो, उनके चरण-कमलों में शिर झुकाकर, देवताओं द्वारा प्रशंसित एवं वर-प्राप्ति रूपिणी महती विजयलक्ष्मी को धारण कर पाण्डुपुत्र अर्जुन ने अपने घर पहुँचकर अपने ज्येष्ठ भ्राता धर्मपुत्र युधिष्ठिर को प्रणाम किया ।

इस प्रकार मनोरथ पूर्ण हो जाने पर अर्जुन अपने भाइयों के पास लौट जाते हैं ।

### किरातार्जुनीय का उपजीव्य

महाकाव्य की कथा महाभारत पर आधारित है । महाभारत को कई नाटक एवं महाकाव्यों का उपजीव्य होने का गौरव प्राप्त है । यह काव्य महाभारत की मुख्य कथा से ही सम्बन्धित है ।

पाण्डु की मृत्यु के बाद पाण्डव धृतराष्ट्र की संरक्षकता में रहने लगे । ज्येष्ठ पाण्डव युधिष्ठिर जब युवक हुए तो धृतराष्ट्र ने उन्हें हस्तिनापुर का युवराज बनाया। धृतराष्ट्र का ज्येष्ठ पुत्र दुर्योधन युधिष्ठिर के युवराज बन जाने से ईर्ष्या से जल रहा था और उनसे अत्यन्त द्वेष रखता था । दुर्योधन ने पाण्डवों को हर एक प्रकार से कष्ट देने एवं उन्हें नष्ट करने का जाल रचा किन्तु इस बार भी पाण्डव बच निकले । वे ब्राह्मणों का वेष बनाकर गुप्त रूप से रहने लगे और इसी बीच अर्जुन ने द्रौपदी के स्वयंवर में अपनी युद्धकला का प्रदर्शन किया । राजकुमारी द्रौपदी पाँचों पाण्डवों की पत्नी बनी । जब धृतराष्ट्र को पाण्डवों के जीवित होने का समाचार मिला तो उन्होंने उन्हें बुलाकर अपने पुत्रों एवं पाण्डवों में राज्य का विभाजन कर दिया । यमुना के तट पर इन्द्रप्रस्थ नगर को युधिष्ठिर ने अपनी राजधानी बनाई और चारों दिशाओं को जीतकर राजसूय यज्ञ किया । युधिष्ठिर की उन्नति देखकर ईर्ष्यालु दुर्योधन ने एक दूसरा षडयन्त्र किया और अपने पिता से कहकर पाण्डवों को द्यूतक्रीड़ा के लिए निमन्त्रण दिया । दुर्योधन के मामा शकुनि की कपटपूर्ण चाल के आगे पाण्डव दाँव हारते गए और अन्त में द्रौपदी को भी हार गए । भरी सभा में द्रौपदी का अपमान किया गया । क्रुद्ध भीम ने दुःशासन

का रक्त पीने एवं दुर्योधन की जांघ तोड़ने की प्रतिज्ञा की। उनकी प्रतिज्ञा की सूचना पाकर चतुर धृतराष्ट्र ने उन्हें बुलाकर फिर उनका राज्य वापस कर दिया। अपने इस षडयन्त्र में भी असफल होने पर दुर्योधन ने फिर उन्हें द्यूतक्रीड़ा के लिए आमन्त्रित किया। इस बार शर्त यह रही की हारने वाला बारह वर्ष तक वनवास एवं एक वर्ष तक अज्ञातवास करेगा। यदि तेरहवें वर्ष में वह पहचान लिया जाय तो फिर उसी प्रकार १३ वर्ष और व्यतीत करने पड़ेंगे। पाण्डव इस बार भी हार गए। अपने भाइयों एवं पत्नी को साथ लेकर युधिष्ठिर ने वन की राह ली। प्रस्तुत महाकाव्य की कथा वहीं से प्रारम्भ होती है।

महाभारत एवं किरातार्जुनीय महाकाव्य की कथा में अन्तर

१. महाभारत के उद्धत भीम किंरातार्जुनीय के सुयोग्य राजनीतिज्ञ हैं।

२. महाभारत में युधिष्ठिर को मन्त्र का उपदेश व्यास देते हैं और तत्पश्चात् युधिष्ठिर इस मन्त्र को अर्जुन को देते हैं।

३. महाभारत में अर्जुन मन की गति से भी तीव्र मन्त्र की शक्ति से इन्द्रकील पर्वत पर पहुँच जाते हैं किन्तु किरातार्जुनीय में उन्हें यक्ष इन्द्रकील पर्वत पर पहुँचाता है।

४. महाभारत के अर्जुन के सामने इन्द्रकील पर्वत पर उनके पहुँचते ही तपस्वी रूप में इन्द्र मिल जाते हैं। किरातार्जुनीय में इन्द्र अर्जुन को मोहित करने के लिए अप्सराओं को भेजते हैं। फिर स्वयं एक वृद्ध तपस्वी का वेष धारण कर सामने आते हैं।

५. महाभारत में भगवती उमा के साथ भगवान् शंकर किरात के वेष में रहते हैं। और अर्जुन से अकेले लड़ते हैं। जबकि किरातार्जुनीय में वे सेना सहित लड़ते हैं और अर्जुन उनकी सेना को तितर-बितर कर देते हैं। इस प्रकार कवि सेना का वर्णन करके अर्जुन की वीरता के महत्त्व की वृद्धि कर देता है।

६. महाभारत का युद्ध वर्णन नीरस एवं शुष्क है जबकि भारवि का युद्ध वर्णन अत्यन्त सजीव है।

७. महाभारत में अर्जुन बेहोश हो जाते हैं और जब होश में आते हैं तो किरात के सिर पर वही माला देखते हैं जो उन्होंने भगवान् शंकर की प्रतिमा पर चढ़ाई थी और इस प्रकार शिव को वे पहचान लेते हैं। किरातार्जुनीय में अर्जुन द्वन्द्व युद्ध में ही शिव का पैर पकड़ते हैं जिससे शिव प्रसन्न होकर उन्हें हृदय से लगा लेते हैं और पाशुपतास्त्र प्रदान करते हैं।

**महाकवि भारवि का अर्थ गौरव**

**उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम्।**
**दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः॥**

समीक्षकों के अनुसार कालिदास की उपमा संस्कृत के कवियों में सर्वश्रेष्ठ

मानी जाती है एवं भारवि के काव्य में अर्थ के गौरव का प्राधान्य है । इसी प्रकार दण्डी अपने पदलालित्य के कारण प्रख्यात हैं एवं माघ के रचित शिशुपालवध काव्य में इन तीनों गुणों का समन्वय हैं । भारवि की कविता में गीतिमय माधुर्य की अपेक्षा वर्णनात्मक एवं तर्कात्मक शैली का प्राधान्य है । कालिदास के समान सुश्लिष्ट पदविन्यास नहीं है किन्तु अर्थगौरवमय पदों का विन्यास यहाँ पूर्ण मात्रा में है ।

**क्रियासु युक्तैर्नृप ! चारचक्षुषो न वञ्चनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः ।**
**अतोऽर्हसि क्षन्तुमसाधु साधु वा हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः ॥ (१.४)**

दूत ही राजा के नेत्र हैं, इस कारण उन्हें झूठ बोल कर राजा को धोखा नहीं देना चाहिए । इसलिए मैं सर्वथा सत्य ही कहूंगा । यदि अप्रिय भाषण से मैं अपराधी समझा जाऊँ तो आपको क्षमा करनी होगी ।

**व्रजन्ति ते मूढधियः पराभवं भवन्ति मायाविषु ये न मायिनः ।**
**प्रविश्य हि घ्नन्ति शठास्तथाविधा न संवृताङ्गान्निशिता इवेषवः ॥**

जो व्यक्ति छली पुरुषों के साथ छल व्यवहार नहीं करते हैं वे पराभव को प्राप्त होते हैं । जैसे कवच नहीं पहिने हुए योद्धा बाणों द्वारा पराभूत होते हैं । (१.३०)

**स किंसखा साधु न शास्ति योऽधिपं हितान्न यः संश्रृणुते स किंप्रभुः।**
**सदाऽनुकूलेषु हि कुर्वते रतिं नृपेष्वमात्येषु च सर्वसंपदः ॥ (१.५)**

जो मंत्री राजा को हित का उपदेश नहीं करता वह योग्य मन्त्री नहीं है और जो राजा मन्त्री द्वारा कहे गए हित वचनों को नहीं सुनता वह अयोग्य राजा है । इसलिए जब राजा और मन्त्री में परस्पर मेल रहता है तभी राज्यलक्ष्मी बहुत काल तक स्थिर होकर रहती है ।

भारवि को उनकी एक उपमा के कारण 'आतपत्र-भारवि' की उपाधि से विभूषित किया गया है ।

**अवन्ध्यकोपस्य विहन्तुरापदां भवन्ति वश्याः स्वयमेव देहिनः ।**
**अमर्षशून्येन जनस्य जन्तुना न जातहार्देन न विद्विषादरः ॥ (१.३३)**

जिनका क्रोध व्यर्थ नहीं जाता ऐसे पुरुषों के सभी वश में रहते हैं । क्रोधहीन जनों से मित्रता या शत्रुता करने का कुछ भी मूल्य नहीं रहता ।

**द्विषन्निमित्ता यदियं दशा ततः समूलमुन्मूलयतीव मे मनः ।**
**परैरपर्यासितवीर्यसम्पदां पराभवोऽप्युत्सव एव मानिनाम् ॥ (१.४१)**

हम लोग शत्रु के कारण आज इस स्थिति पर पहुँचे हैं । इसको जानकर मुझे बड़ा कष्ट होता है । शत्रु से पराजित नहीं किए गए पराक्रमी जनों की दैवकृत विपत्ति विपत्ति नहीं कही जाती, उसे विद्वज्जन उत्सव कहा करते हैं ।

**विहाय शान्तिं नृप धाम तत्पुनः प्रसीद संधेहि वधाय विद्विषाम् ।**
**व्रजन्ति शत्रूनवधूय निःस्पृहाः शमेन सिद्धिं मुनयो न भूभृतः ॥ (१.४२)**

इस समय, हे नृप! शान्ति को छोड़ दीजिए और पुनः उस तेज को धारण कीजिए। संसारत्यागी मुनिजन ही क्षमा द्वारा सिद्धि को प्राप्त कर सकते हैं न कि राजा लोग। वे क्रोध के बिना सिद्धि नहीं प्राप्त कर सकते।

**द्विषतामुदयः सुमेधसा गुरुरस्वन्ततरः सुमर्षणः।**
**न महानपि भूतिमिच्छता फलसम्पत्प्रवणः परिक्षयः॥ (२.८)**

अपना जय चाहने वाले बुद्धिमान को परिणाम में नाश होने वाले शत्रु के वर्तमान अभ्युदय को सहन करना चाहिए। किन्तु परिणाम में अभ्युदय को प्राप्त होने वाले उस शत्रु की वर्तमान हानि नहीं करना चाहिए।

**ज्वलितं न हिरण्यरेतसंचयमास्कन्दति भस्मनां जनः।**
**अभिभूतिभयादसूनतः सुखमुज्झन्ति न धाम मानिनः॥ (२.२०)**

लोग भस्म की ढेर को पैर से रौंदते हैं पर जलती हुई अग्नि को पैर जलने के डर से नहीं रौंदते। ऐसा विचार कर मानी लोग पराभव के भय से प्राण तक त्याग सकते हैं किन्तु अपना तेज नहीं।

**प्रलीनभूपालमपि स्थिरायति प्रशासदावारिधि मण्डलं भुवः।**
**स चिन्तयत्येव भियस्त्वदेष्यतीरहो दुरन्ता बलवद्विरोधिता॥ (२.२३)**

समस्त राजाओं और आसमुद्रान्त भूमण्डल पर अपना पूर्ण शासनाधिकार रखते हुए भी वह आपकी ओर से आने वाली विपत्ति से सदा चिन्तित ही रहा करता है, ठीक ही है—बड़ों के साथ शत्रुता ठानने का परिणाम अच्छा नहीं होता।

**इमामहं वेद न तावकीं धियं विचित्ररूपाः खलु चित्तवृत्तयः।**
**विचिन्तयन्त्या भवदापदं परां रुजन्ति चेतः प्रसभं ममाधयः॥ (२.३७)**

आपकी कैसी बुद्धि है मैं नहीं जानती। प्रत्येक मनुष्य की भिन्न भिन्न बुद्धि होती है। किन्तु आपकी दशा को देखकर मुझे कष्ट होता है। पर आश्चर्य है कि आप ऐसी अवस्था में किस प्रकार धैर्य धारण किए हैं॥

**उपकारकमायतेर्भृशं प्रसवः कर्मफलस्य भूरिणः।**
**अनपायि निबर्हणं द्विषां न तितिक्षासममस्ति साधनम्॥ (२.४३)**

भविष्यकाल को उत्तम बनाने वाला, चिरस्थायी और हिंसा दोष रहित शत्रुओं का नाश करने वाला शान्ति के समान दूसरा कोई साधन नहीं है॥

**किमपेक्ष्य फलं पयोधरान् ध्वनतः प्रार्थयते मृगाधिपः।**
**प्रकृतिः खलु सा महीयसः सहते नान्यसमुन्नतिं यया॥ (२.२१)**

सिंह मेघ के गरजने को नहीं सह सकता इसलिए वह मेघ की तरफ क्रोध से देखता है। तेजस्वियों का स्वभाव ही कुछ ऐसा होता है कि जो प्रतिद्वन्द्वी से ईर्ष्या करने लगते हैं।

**उपजापसहान्विलङ्घयन् स विधाता नृपतीन्मदोद्धतः।**
**सहते न जनोऽप्यधःक्रियां किमु लोकाधिकधाम राजकम्॥ (२.४७)**

मदमस्त वह दुर्योधन राजाओं को घृणा की दृष्टि से देखता हुआ स्वयं उन्हें अपने से भिन्न कर देगा। साधारण जन भी जब अपमान सहन नहीं कर सकते, तब प्रबल प्रतापी राजसमूह उसे सहने के लिए कब तैयार हो सकता है?

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम्।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥** (२.३०)

सहसा कोई काम नहीं कर बैठना चाहिए। विचार किए बिना किया हुआ काम आपत्ति का कारण बनता है। गुणों पर मुग्ध होने वाली सम्पत्ति विचारपूर्वक काम करने वाले को स्वयं वरण कर लेती है।

इस प्रकार भारवि का अर्थ गौरव, जिसके लिए विद्वानों ने उनकी अत्यधिक प्रशंसा की है उनकी गम्भीर अभिव्यञ्जना शैली का फल है। इनके काव्य में शब्द तथा अर्थ के सुडौलपन की स्वस्थता विद्यमान है।

भारवि के **प्रकृति वर्णन** में कालिदास के समान प्रभावोत्पादकता है।

**मृणालिनीनामनुरञ्जितं त्विषा**
**विभिन्नमम्भोजपलाशशोभया।**
**पयः स्फुरच्छालिशिखापिशङ्गितं**
**द्रुतं धनुष्खण्डमिवाहिविद्विषः ॥** (४.२७-३०)

(पद्मिनियों की लताओं की कान्ति से अनुरञ्जित (हरे वर्ण), कमल दलों के अरुण छटा-पुञ्जों से मिला हुआ (लाल वर्ण), इधर-उधर हिलने वाले पके जड़हन धान की बालों से पीले वर्ण—इस प्रकार विविध वर्णों में भासमान (खेतों का पानी) मानों गलते हुये अर्थात् (अस्त होते हुए) इन्द्र के धनुष-खण्ड की भाँति यह केदार जल, वन-पङ्क्ति-रूपी कामिनियों एवं आकाश (मार्ग) को लक्ष्य करके दौड़ते हुए श्वेत पंखों वाले हंसों के कल-कूजन द्वारा गुम्फित अर्थात् व्याप्त बादलों की बाधा से निर्मुक्त निर्मल दिशाएँ मानों परस्पर बातें करती हुई प्रतीत हो रही हैं।

भारवि का **शृङ्गार-वर्णन** कालिदास के समान वासना से ओतप्रोत नहीं है। अप्सराओं का वन-विहार, पुष्पावचय, जलक्रीड़ा आदि का वर्णन अत्यन्त मनोरम है। जैसे—

**विहस्य पाणौ विधृते धृताम्भसि प्रियेण वध्वा मदनार्द्रचेतसः।**
**सखीव काञ्ची पयसा घनीकृता बभार वीतोच्चयबन्धमंशुकम् ॥**

(८.५१)

अपने प्रियतम के ऊपर डालने के लिए किसी सुन्दरी ने ज्योंही अपनी अञ्जलि में पानी लिया त्यों ही उसके प्रियतम ने हँसकर उसका हाथ पकड़ लिया। इससे चित्त में कामोद्रेक होने से परवश उस सुन्दरी का नीवी बन्धन ढीला हो गया और वस्त्र खिसकने लगा किन्तु उसे उसी क्षण जल में भींगने से कड़ी हुई करधनी ने मानों सखी की भाँति खिसकने से रोक लिया।

**छन्द योजना**—वंशस्थ भारवि का प्रिय छन्द है । इसके अतिरिक्त इन्होंने इन्द्रवज्रा उपेन्द्रवज्रा, द्रुतविलम्बित, प्रमिताक्षरा, प्रहर्षिणी आदि कई छन्दों का प्रयोग किया है । इस प्रकार भारवि की कविता प्रौढ़ता, अनुभूति एवं भावुकता के साथ राजनीतिक परिवेश में खरी उतरती है । महाकवि भारवि की हृदयग्राही उक्तियाँ उनकी एक प्रमुख विशेषता है। वे राजनीति के निष्णात पण्डित थे और राजनीतिक ग्रन्थों का उन्हें पूर्ण ज्ञान था ।

मकर संक्रान्ति २०५८ विद्वद्वशंवद:

१४.२.२००२ **सुधाकर मालवीयः**



# सुभाषितानि

**सहसा विदधीत न क्रियामविवेकः परमापदां पदम् ।**
**वृणुते हि विमृश्यकारिणं गुणलुब्धाः स्वयमेव सम्पदः ॥**

सहसा कोई काम नहीं कर बैठना चाहिए । विचार किए बिना किया हुआ काम आपत्ति का कारण बनता है । गुणों पर मुग्ध होने वाली सम्पत्ति विचार पूर्वक काम करने वाले को स्वयं वरण कर लेती है ।

**क्रियासु युक्तैर्नृप ! चारचक्षुषो**
**न वञ्चनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः ।**
**अतोऽर्हसि क्षन्तुमसाधु साधु वा**
**हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः ॥ ४ ॥**

दूत ही राजा के नेत्र हैं, इस कारण उन्हें झूठ बोल कर राजा को धोखा नहीं देना चाहिए । इसलिए मैं सर्वथा सत्य ही कहूंगा । यदि अप्रिय भाषण से मैं अपराधी समझा जाऊँ तो आपको क्षमा करनी होगी ।

*

# विषयानुक्रमणिका


| सर्गाङ्काः | विषयाः | पृष्ठाङ्काः |
|---|---|---|
| १. | युधिष्ठिरवनेचरयोः सम्मेलनम्, तत्सम्पादितं दुर्योधनस्य राजनीतिचातुर्यवर्णनम्, वनेचरगमनम्, धर्मराजं प्रति द्रौपदीगमनम् । | १ |
| २. | युधिष्ठिरं प्रति सकोपभीमसेनोक्तिः, भीमसेनं प्रति युधिष्ठिरपरिबोधनम्, पाण्डवसन्निधौ व्यासमुनेः समागमनम्, तत्कृतमुनिसत्कारवर्णनम् । | ३७ |
| ३. | व्यासऋषिस्वरूपवर्णनम्, व्यासयुधिष्ठिरयोः संवादः, अर्जुनम्प्रति मुनिकृतो विद्योपदेशः, तपश्चर्यार्थं निदेशश्च, व्यासऋषेरन्तर्धानम्, अर्जुनस्य गमनोपक्रमः, पाण्डवानां भाव्यर्जुनविश्लेषजन्यदुःखनिमग्नत्वम्, अर्जुनस्य द्रौपदीदर्शनम्, अर्जुनं प्रति कृष्णोक्तिः, व्यासादिष्टेन गुह्यकेन सार्द्धमर्जुनस्येन्द्रकीलाभिधेयं हिमाद्रिपादविशेषं प्रति प्रस्थानम् । | ७३ |
| ४. | कविकृतशरद्वर्णनम्, यक्षाभिहितशरद्वर्णनम्, हिमालयदर्शनम् । | १०५ |
| ५. | हिमालयवर्णनम्, तन्मूलेऽर्जुनसम्प्राप्तिः, यक्षगमनम् । | १२५ |
| ६. | इन्द्रकीले पृथासूनोरारोहणादिवर्णनम्, तत्र तस्य तपश्चर्यायाः आरम्भः, तपोवर्णनम्, सहस्राक्षसमीपे इन्द्रकीलवनरक्षककृतार्जुनतपोऽतिशयप्रख्यापनम्, पृथासूनुतपोऽन्तरायार्थं वाराङ्गनागणम्प्रति पाकशासनादेशः । | १५५ |
| ७. | सगन्धर्वगणिकागणस्य सविलासगमनादिवर्णनम्, इन्द्रकीलाद्रौ समागतानां तेषां स्यन्दननागादिसमेतस्य तच्छिविरस्य सन्निवेशादिवर्णनम् । | १७९ |
| ८. | गन्धर्वाणां वारस्त्रीणाञ्च सुमनोवचयकेलिवर्णनम्, उदककेलिवर्णनम् । | १९९ |
| ९. | सन्ध्यावेलावर्णनम्, हिमांशूदयवर्णनम्, सुरतवर्णनम्, पानगोष्ठीवर्णनम्, पुनः संक्षेपेण सुरतवर्णनम्, संक्षेपेण प्रभातवर्णनम् । | २२८ |
| १०. | अर्जुनप्रलोभनार्थम् वाराङ्गनानां तत्समीपे गमनवर्णनम्, पृथासूनुवर्णनम्, वर्षादिऋतुवर्णनम्, पार्थमवलोक्य वारस्त्रीणां चेष्टावर्णनम्, गणिकाप्रयत्ननिष्फलताप्रकथनञ्च । | २६७ |
| ११. | पार्थाश्रमे मुनिवेषधारिणः मघवतः समागमनम्, पार्थपाकशासनयोः संवादः, शक्रः प्रत्यक्षीभूयार्जुनं प्रति शङ्कराराधनं समादिदेशेति वर्णनम्। | २९९ |
| १२. | शङ्कराराधनार्थमर्जुनकृतस्य तपसः वर्णनम्, पार्थतपसा भृशं तप्तानां सिद्धतापसानां शङ्करपार्श्वे गमनं तत्तपोवृत्तकथनं च शङ्करकृतं मुनि सान्त्वनं पार्थस्वरूपकथनं च, वराहवेषमास्थाय पार्थपराजयार्थमागतस्य | |

मूकदानवस्य वधार्थं पार्थानुजिघृक्षया च किरातरूपधारिणस्तद् रूप-धारिण्यैव गणसेनया सहितस्य भगवतो मृगयाव्याजेन पार्थाश्रमे गमनवर्णनम् । ३३९

१३. शूकरवेषधारिणो मूकदानवस्यार्जुनकृतं विलोकनम्, तस्यावलोकनेन पार्थस्य विविधाः वितर्काः, शूकरं प्रति भगवतः पार्थस्य च सायक-मोक्षवर्णनम्, वराहपञ्चत्वगमनवर्णनम्, शूकरशरीरतः निजसायकमाद-दानं पार्थं प्रति शङ्करप्रहितस्य वनेचरस्योत्तेजकं वचनम् । ३६२

१४. वनेचरं प्रति पार्थोक्तिः, तच्छ्रुत्वा समागतस्य वनेचरस्य लपितं समा-कर्ण्य सेनासहितस्य लीलाकिरातस्य भगवतोर्जुनविजयार्थं समागमनम्, भगवत्सेनयार्जुनस्य सम्परायवर्णनम् । ३९८

१५. चित्रयुद्धवर्णनम् । ४२९

१६. किरातावतारधारिणः भगवतः सम्परायदक्षत्वं समालोक्य पार्थस्य वितर्कः, भगवता साकं पार्थस्य शस्त्रसम्परायवर्णनम् । ४५६

१७. सेनया सार्द्धं पार्थसम्परायवर्णनम्, भगवदर्जुनयोर्युद्धवर्णनम् । ४८३

१८. भगवदर्जुनयोर्भुजयुद्धवर्णनम्, पार्थस्य अतुलपराक्रमं विलोक्य भगवतः प्रसन्नतास्वरूपप्रकटीकरणञ्च तत्रैव शक्रादिसुरागमनम्, पार्थकृता भगवत् स्तुतिः, वरयाचनम्, पार्थं प्रति पाशुपतास्त्रसहितस्य धनुर्वेदस्य भगवत् कृत उपदेशः, पाकशासनादिसुराणामपि भगवदाज्ञया पार्थं प्रति वर-याचनं निजनिजास्त्रदानं च, कृतकृत्यस्य पार्थस्य भगवदाज्ञया धर्माव-तारयुधिष्ठिरपार्श्वे समागमनम् । ५१२

**परिशिष्ट**

१. किरातार्जुनीयव्याख्यायां प्रमाणत्वेन समुपन्यस्तानां ग्रन्थानां ग्रन्थकाराणां च नामानि ५३७

२. किरातार्जुनीयस्य १५ सर्गे स्थितानां चित्रबन्धानामुद्धारः ५३८

३. श्लोकानुक्रमणिका ५३९

४. सूक्तियाँ ५५५

॥ श्रीः ॥

महाकवि भारविविरचितं

# किरातार्जुनीयम्

मल्लिनाथकृता घण्टापथ-सरला-टीकाद्वयोपेतम्

## प्रथमः सर्गः

### * घण्टापथः *

अर्द्धाङ्गीकृतदाम्पत्यमपि गाढानुरागि यत् । पितृभ्यां जगतस्तस्मै कस्मैचिन्महसे नमः ॥
आलम्बे जगदालम्बं हेरम्बचरणाम्बुजम् । शुष्यन्ति यद्रजःस्पर्शात्सद्यः प्रत्यूहवार्धयः ॥
तद्दिव्यमव्ययं धाम सारस्वतमुपास्महे । यत्प्रकाशात्प्रलीयन्ते मोहान्धतमसश्छटाः ॥

वाणी काणभुजीमजीगणदवाशासीच्च वैयासकी-
मन्तस्तन्त्रमरंस्त पन्नगगवीगुम्फेषु चाजागरीत् ।
वाचामाचकलद्रहस्यमखिलं यश्चाक्षपादस्फुरां
लोकेऽभूद्यदुपज्ञमेव विदुषां सौजन्यजन्यं यशः ॥

मल्लिनाथकविः सोऽयं मन्दात्मानुजिघृक्षया ।
तत्किरातार्जुनीयाख्यं काव्यं व्याख्यातुमिच्छति ॥
नारिकेलफलसम्मितं वचो भारवेः सपदि तद्विभज्यते ।
स्वादयन्तु रसगर्भनिर्भरं सारमस्य रसिका यथेप्सितम् ॥

नानानिबन्धविषमैकपदैर्नितान्तं साशङ्कचङ्क्रमणखिन्नधियामशङ्कम् ।
कर्तुं प्रवेशमिह भारविकाव्यबन्धे घण्टापथं कमपि नूतनमातनिष्ये ॥

इहान्वयमुखेनैव सर्वं व्याख्यायते मया । नामूलं लिख्यते किञ्चिन्नानपेक्षितमुच्यते ॥

अथ तत्र भवान् भारविनामा कविः—'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये । सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मितयोपदेशयुजे' ॥ (का० प्र० १२) इत्याद्यालङ्कारिकवचनप्रामाण्यात् काव्यस्थानेकश्रेयः साधनताम्, 'काव्यालापांश्च वर्जयेद्' इति निषेधशास्त्रस्यासत्काव्यविषयतां च पश्यन् किरातार्जुनीयाख्यं महाकाव्यं चिकीर्षुश्चिकीर्षितार्थाविघ्नपरिसमाप्तिसम्प्रदायाविच्छेदलक्षणफलसाधनत्वाद् 'आशीर्नमस्क्रिया वस्तुनिर्देशो वाऽपि तन्मुखम्' इत्याद्याशीर्वादाद्यन्यतमस्य प्रबन्धमुखलक्षणत्वाच्च वनेचरस्य युधिष्ठिरप्राप्तिरूपं वस्तु निर्दिशन् कथामुपक्षिपति—

**श्रियः कुरूणामधिपस्य पालनीं प्रजासु वृत्तिं यमयुङ्क्त वेदितुम् ।**
**स वर्णिलिङ्गी विदितः समाययौ युधिष्ठिरं द्वैतवने वनेचरः ॥१॥**

अन्वयः—कुरूणाम्, अधिपस्य, श्रियः, पालनीं, प्रजासु, वृत्तिम्, वेदियुतम्, यम्, अयुङ्क्त, स वर्णिलिङ्गी विदितः, वनेचरः द्वैतवने, युधिष्ठिरं समाययौ ॥ १ ॥

श्रिय इति । आदितः श्रीशब्दप्रयोगाद् वर्णगणादिशुद्धिर्नात्रातीवोपयुज्यते । तदुक्तं— 'देवतावाचकाः शब्दा ये च भद्रादिवाचकाः ।
ते सर्वे नैव निन्द्याः स्युर्लिपितो गणतोऽपि वा ॥' इति ।

कुरूणां निवासाः कुरवो जनपदाः । 'तस्य निवासः' इत्यण्प्रत्ययः । जनपदे लुप् । तेषामधिपस्य दुर्योधनस्य सम्बन्धिनीम् । शेषे षष्ठी । श्रियो राज्यलक्ष्म्याः । 'कर्तृकर्मणोः कृति' इति कर्मणि षष्ठी । पाल्यतेऽनयेति पालनी ताम् । प्रतिष्ठापिकामित्यर्थः । प्रजारागमूलत्वात्सम्पद इति भावः । 'करणाधिकरणयोश्च' इति करणे ल्युट् । 'टिड्ढाणञ्' —' इत्यादिना ङीप् । प्रजासु जनेषु विषये । 'प्रजा स्यात्सन्ततौ जने' इत्यमरः । धृत्तिं व्यवहारं वेदितुं ज्ञातुं यं वनेचरमयुङ्क्त नियुक्तवान् । वर्णः प्रशस्तिरस्यास्तीति वर्णी ब्रह्मचारी । तदुक्तं—

'स्मरणं कीर्त्तनं केलिः प्रेक्षणं गुह्यभाषणम् ।
सङ्कल्पोऽध्यवसायश्च क्रियानिर्वृत्तिरेव च ॥
एतन्मैथुनमष्टाङ्गं प्रवदन्ति मनीषिणः ।
विपरीतं ब्रह्मचर्यमेतदेवाष्टलक्षणम् ॥'

एतदष्टविधमैथुनाभावः प्रशस्तिः । 'वर्णाद् ब्रह्मचारिणि' इतीनिप्रत्ययः । तस्य लिङ्गं चिह्नमस्यास्तीति वर्णिलिङ्गी । ब्रह्मचारिवेषवानित्यर्थः । सः नियुक्तः, वने चरतीति वनेचरः किरातः । 'भेदाः किरातशबरपुलिन्दा म्लेच्छजातयः' इत्यमरः । 'चरेष्टः' इति टप्रत्ययः । 'तत्पुरुषे कृति बहुलम्' इत्यलुक । विदितं वेदनमस्यास्तीति विदितः । परवृत्तान्तज्ञानवानित्यर्थः । 'अर्श आदिभ्योऽच्' इत्यच्प्रत्ययः । अथवा कर्तरि कर्मधर्मोपचाराद्विदितवृत्तान्तो विदित इत्युच्यते । उभयत्रापि 'पीता गावः', 'भुक्ता ब्राह्मणाः', 'विभक्ता भ्रातरः' इत्यादिवत्साधुत्वं, न तु कर्तरि क्तः, सकर्मकेभ्यस्तस्य विधानाभावात् । अत एव भाष्यकारः—'अकारो मत्वर्थीयः। विभक्तमेषामस्तीति विभक्ताः । पीतमेषामस्तीति पीताः' इति सर्वत्र । अथवोत्तरपदलोपोऽत्र द्रष्टव्यः । विभक्तधना विभक्ताः, पीतोदकाः पीता इति । अत्र लोपशब्दार्थमाह कैयटः—'गम्यार्थस्याप्रयोग एव लोपोऽभिमतः । 'विभक्ता भ्रातरः' इत्यत्र च धनस्य यद्विभक्तत्वं तद् भ्रातृषूपचरितम् । 'पीतोदका गावः' इत्यत्राप्युदकस्य पीतत्वं गोष्वारोप्यते' इति । तद्वदत्रापि वृत्तिगतं विदितत्वं वेदितरि वनेचर उपचर्यते । एतेन 'वनाय पीतप्रतिबद्धवत्साम्' 'पातुं' न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषुया' एवमादयो (अभिज्ञान शाकुन्तले) व्याख्याताः । अथवा विदितः विदितवान् । सकर्मकादप्यविवक्षिते कर्मणि कर्त्तरि क्तः । यथा 'आशितः कर्त्ता' इत्यादौ । यथाऽऽहुः—

'धातोरर्थान्तरे वृत्तेर्धात्वर्थेनोपसङ्ग्रहात् ।
प्रसिद्धेरविवक्षातः कर्मणाऽकर्मिका क्रिया ॥' इति ।

द्वैतवने द्वताख्ये तपोवने । यद्वा द्वे इते गते यस्मात्तद् द्वीतं, द्वीतमेव द्वैतं, तच्च तद्वनं च तस्मिन्, शोकमोहादिवर्जित इत्यर्थः । युधि = रणे स्थिरं । युधिष्ठिरं धर्मराजम् । 'हलदन्तात्सप्तम्याः संज्ञायाम्' इत्यलुक् । 'गवियुधिभ्यां स्थिरः' इति षत्वम् । समाययौ सम्प्राप्तः । अत्र 'वने वनेचरः' इति द्वयोः स्वर व्यञ्जनसमुदाय-योरेकदैवावृत्त्या वृत्त्यनुप्रासो नामालङ्कारः । अस्मिन्सर्ग वंशस्थवृत्तं, तल्लक्षणं—'जतौ तु वंशस्थममुदीरितं जरौ' इति ।।१ ।।

*** सरला ***

विद्याप्रदं गणपतिं सर्वप्रत्यूहनाशकम् ।
भक्ताभीष्टप्रदातारं बुद्धिजाड्यापहारकम् ।। १ ।।
नत्वा श्रेयस्करीं शक्तिं काव्यस्यास्य किरातस्य ।
भाषाटीकां वितनुते मालवीयः सुधाकरः ।। २ ।।

**हिन्दी**—कुरुओं के अधिपति दुर्योधन के राज्यलक्ष्मी की रक्षा करने में समर्थ, प्रजावर्ग के साथ किये जाने वाले उसके व्यवहार को भलीभाँति जानने के लिए (युधिष्ठिर ने) जिस (गुप्तचर किरात) को नियुक्त किया था, ब्रह्मचारी का (छद्म) वेश धारण करने वाला वह (गुप्तचर), (वहाँ की सम्पूर्ण परिस्थितियों को) समझ-बूझकर द्वैतवन में राजा युधिष्ठिर के पास वापस लौट आया ।। १ ।।

**विमर्श**—इस महाकाव्य की कथा का उपजीव्य महाभारत है । जैसा प्रसिद्ध है, कि पाण्डुपुत्र युधिष्ठिर, भीम एवं अर्जुन आदि से धृतराष्ट्र के पुत्र दुर्योधनादि की तनिक भी नहीं पटती थी । एक बार फुसलाकर दुर्योधन ने युधिष्ठिर के साथ जुआ खेला और अपने मामा शकुनि की धूर्तता से युधिष्ठिर को हरा दिया । युधिष्ठिर न केवल राज्यलक्ष्मी के अपने हिस्से को ही गँवा बैठे, प्रत्युत यह दाँव भी हार गये कि वे अपने सब भाइयों के साथ बारह वर्ष तक वनवास और एक वर्ष तक अज्ञातवास करेंगे । परिणामस्वरूप अपने चारों भाइयों तथा रानी द्रौपदी के साथ बारह वर्षों तक जगह-जगह ठोकर खाते हुए घूमते-फिरते रहे । एक बार वे सरस्वती नदी के किनारे द्वैतवन में निवास कर रहे थे कि उनके मन में विचार आया कि किसी युक्ति से दुर्योधन का राज्य के प्रजावर्ग के साथ किस प्रकार का व्यवहार है, यह जाना जाय । इसी जानकारी को प्राप्त करने के लिए उन्होंने एक चतुर वनवासी किरात को नियुक्त किया, जिसने ब्रह्मचारी का वेश धारण कर हस्तिनापुर में रहकर दुर्योधन की प्रजा नीति के सम्बन्ध में गहरी जानकारी प्राप्त की । प्रस्तुत संदर्भ में उसी जानकारी को वह गुप्तचर, द्वैतवन में निवास करने वाले युधिष्ठिर को, बताने के लिए वापस लौटा है ।

(क) इस प्रथम सर्ग में कवि ने वंशस्थ वृत्त का प्रयोग किया है, जिसका लक्षण है—'जतौ तु वंशस्थमुदीरितं जरौ ।' अर्थात् जगण, तगण जगण और रगण के संयोग से वंशस्थ छन्द बनता है । (ख) इस श्लोक की प्रथम पङ्क्ति में 'वने

वनेचरः' शब्दों में 'वने' की दो बार आवृत्ति होने से 'वृत्यनुप्रास' अलङ्कार है । (ग) महाकवि ने माङ्गलिक 'श्री' शब्द से अपने ग्रन्थ का आरम्भ करके वस्तुनिर्देशात्मक मङ्गलाचरण किया है ।

सम्प्रति तत्कालोचितत्वमादेशयंस्तस्य तद्गुणसम्पन्नत्वमादर्शयन्नाह—

**कृतप्रणामस्य महीं महीभुजे जितां सपत्नेन निवेदयिष्यतः ।**
**न विव्यथे तस्य मनो न हि प्रियं प्रवक्तुमिच्छन्ति मृषा हितैषिणः ।। २ ।।**

**अन्वयः**—कृतप्रणामस्य सपत्नेन जितां महीं महीभुजे निवेदयिष्यतः तस्य मनः न विव्यथे । हि हितैषिणः मृषा प्रियं प्रवक्तुं न इच्छन्ति ।। २ ।।

कृतप्रणामस्येति । कृतप्रणामस्य तत्कालोचितत्वात् कृतनमस्कारस्य सपत्नेन रिपुणा दुर्योधनेन । 'रिपौ वैरिसपत्नारिद्विषद्द्वेषणदुर्हृदः' इत्यमरः। जितां स्वायत्तीकृतां महीं महीभुजे युधिष्ठिराय क्रियाग्रहणात्संप्रदानत्वम् । निवेदयिष्यतः ज्ञापयिष्यतः । 'लृटः सद्वा' इति शतृप्रत्ययः । तस्य वनेचरस्य मनो न विव्यथे । कथमीदृगप्रियं राज्ञे विज्ञापयामीति मनसि न चचालेत्यर्थः । 'व्यथ भयचलनयोः' इति धातोर्लिट् । उक्तमर्थमर्थान्तरन्यासेन समर्थयते—न हीति । हि यस्माद् । हितमिच्छन्तीति हितैषिणः स्वामिहितार्थिनः पुरुषाः मृषा मिथ्याभूतं प्रियं प्रवक्तुं नेच्छन्ति, अन्यथा कार्यविघातकतया स्वामिद्रोहिणः स्युरिति भावः । 'अमौढ्यममान्द्यममृषाभाषित्वमभ्यूहकत्वं चेति चारगुणाः' इति नीतिवाक्यामृते ।। २ ।।

**हिन्दी**—यथोचित प्रणाम कर लेने वाले शत्रुओं (कौरवों) द्वारा अपहृत पृथ्वी-मण्डल (राज्य) की बातें राजा (युधिष्ठिर) से निवेदन करते हुए उस (वनवासी किरात) के मन को तनिक भी व्यथा नहीं हुई । क्योंकि (किसी के) कल्याण की अभिलाषा करने वाले (हितैषी) लोग (सत्य बात को छिपा कर मात्र उसे प्रसन्न करने के लिये) झूठ-मूठ की प्यारी-प्यारी बातें (गढ़ कर) कहने की इच्छा नहीं करते ।। २ ।।

**विमर्श**—(क) क्योंकि यदि हितैषी भी ऐसा करने में लगें तो निश्चय ही कार्यहानि हो जाने पर स्वामी को द्रोह करने की सूचना तो मिल ही जायगी । (ख) इस श्लोक में भी 'मही-मही' शब्द की पुनरावृत्ति से वृत्यनुप्रास अलङ्कार है और वह अर्थान्तरन्यास से संसृष्ट है ।

तथाऽपि प्रियार्हे राज्ञि कटुनिष्ठुरोक्तिर्न युक्तेत्याशङ्क्य स्वाम्यनुज्ञया न दुष्यतीत्याशयेनाह—

**द्विषां विघाताय विधातुमिच्छतो रहस्यनुज्ञामधिगम्य भूभृतः ।**
**स सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनीं विनिश्चितार्थामिति वाचमाददे ।। ३ ।।**

**अन्वयः**—रहसि सः द्विषां विघाताय विधातुम् इच्छतः भूभृतः अनुज्ञाम् अधिगम्य सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनीम् विनिश्चितार्थाम् इति वाचम् आददे ।। ३ ।।

द्विषामिति । रहस्येकान्ते स वनेचरो द्विषां शत्रूणाम् । कर्मणि षष्ठी । विघाताय विहन्तुमित्यर्थः । 'तुमर्थाच्च भाववचनाद्' इति चतुर्थी । 'भाववचनाश्च' इति तुमर्थे घञ्प्रत्ययः।। अत्र तादर्थ्यमपि न दोषः । तथाऽपि प्रयोगवैचित्रीविशेषस्याप्यलङ्कारत्वा-देवं व्याचक्षते । विधातुं व्यापारं कर्त्तुमिच्छतः । 'समानकर्तृकेषु तुमुन्' । द्विषो विहन्तुमुद्युक्तज्ञानस्येत्यर्थः ।अत एव भूभृतो युधिष्ठिरस्यानुज्ञामधिगम्य । सुष्ठु भावः सौष्ठवं शब्दसामर्थ्यम् । सुष्ठुशब्दादव्ययादुद्गात्रादित्वादञ्प्रत्ययः । उदारस्य भाव औदार्यमर्थसम्पत्तिः। तयोर्द्वन्द्वः सौष्ठवौदार्ये। अत्रौदार्यशब्दस्याजाद्यदन्तत्वेऽपि 'लक्षण हेत्वोः क्रियायाः' इत्यत्राल्पस्वरस्यापि हेतुशब्दस्य पूर्वनिपातमकुर्वता सूत्रकृतैव पूर्व-निपातस्यानित्यत्वज्ञापनान्न पूर्वनिपातः । उक्तञ्च काशिकायाम्—'अयमेव लक्षण-हेत्वोरिति निर्देशः पूर्वनिपातव्यभिचारचिह्नम्' इति । त एव विशेषः । तयोर्वा विशेषः तेन शालते शोभत इति सौष्ठवौदार्यविशेषशालिनी ताम् । ताच्छील्ये णिनिः । विनिश्चितार्थां विशेषतः प्रमाणतो निर्णीतार्थामिति वक्ष्यमाणरूपां वाचमाददे स्वीकृतवान् उवाचेत्यर्थः ।। ३ ।।

**हिन्दी**—एकान्त में उस (वनवासी किरात) ने शत्रुओं का विनाश करने की इच्छा वाले राजा (युधिष्ठिर) की आज्ञा प्राप्त कर सरस सुन्दर शब्दों में असंदिग्ध अर्थ एवं निश्चित प्रमाणों से युक्त वाणी में इस प्रकार से निवेदन किया ।। ३ ।।

**विमर्श**—इस श्लोक से यह विदित है कि उक्त वनवासी किरात केवल निपुण दूत ही नहीं था, एक अच्छा वक्ता भी था । उसने जो कहा, सुन्दर एवं मनोहर शब्दों में सुस्पष्ट तथा निश्चयपूर्वक कहा ।

(क) इस श्लोक में सौष्ठव और औदार्य—इन दो विशेषणों के साभिप्राय होने के कारण 'परिकर' अलङ्कार है, जो 'पदार्थहेतुक काव्यलिङ्ग' से अनुप्राणित है ।

(ख) यद्यपि 'आङ्' उपसर्ग के साथ 'दा' धातु का प्रयोग लेने के अर्थ में ही होता है किन्तु यहाँ पर सन्दर्भानुरोध से कहने के अर्थ में ही समझना चाहिये ।

{किरात को भय है कि कहीं मेरी अप्रिय कटु बातों से राजा युधिष्ठिर अप्रसन्न न हो जायँ अतः वह सर्वप्रथम क्षमा-याचना के रूप में निवेदन करता है ।}

**प्रथमं तावदप्रियनिवेदकमात्मानं प्रत्यक्षोभं याचते—**

> **क्रियासु युक्तैर्नृप! चारचक्षुषो न वञ्चनीयाः प्रभवोऽनुजीविभिः ।**
> **अतोऽर्हसि क्षन्तुमसाधु साधु वा हितं मनोहारि च दुर्लभं वचः ।। ४ ।।**

**अन्वयः**—(हे)नृप! क्रियासु युक्तैः अनुजीविभिः चारचक्षुषः प्रभवः न वञ्च-नीयाः। अतः असाधु साधु वा क्षन्तुम् अर्हसि। हितं मनोहारि च वचः दुर्लभम् ।। ४ ।।

**क्रियास्विति । हे नृप! क्रियासु कृत्यवस्तुषु युक्तैर्नियुक्तैरनुजीविभिर्भृत्यैः । चारादिभिरित्यर्थः। चरन्तीति चराः। पचाद्यच् । त एव चाराः। चरेः पचाद्यजन्तात्प्रज्ञादि-**

त्वादणप्रत्ययः । त एव चक्षुर्येषां ते चारचक्षुषः । 'स्वपरमण्डले कार्याकार्यावलोकने चाराश्चक्षूंषि क्षितिपतीनाम्' इति नीतिवाक्यामृते । प्रभवो निग्रहानुग्रहसमर्थाः स्वामिनो न वञ्चनीया न प्रतारणीयाः । सत्यमेव वक्तव्या इत्यर्थः। चारापचारे चक्षुरपचारवद्राज्ञां पदे पदे निपात इति भावः । अतोऽप्रतार्यत्वाद्धेतोः । असाध्वप्रियं साधु प्रियं वा । मदुक्तमिति शेषः । क्षन्तुं सोढुमर्हसि । कुतः ? हितं पथ्यं मनोहारि प्रियं च वचो दुर्लभम् । अतो मद्वचोऽपि हितत्वादप्रियमपि क्षन्तव्यमित्यर्थः ।। ४ ।।

**हिन्दी**—हे राजन् ! किसी कार्य को करने के लिए नियुक्त किए गए (गुप्तचर) सेवकों के द्वारा स्वामी (झूठी तथा प्रिय बातें बता कर) नहीं ठगे जाने चाहिए । इसलिए मैं (जो कुछ) अप्रिय अथवा प्रिय बातें (निवेदन) करूँ उन्हें आप क्षमा करेंगे, क्योंकि (सुनने में) मधुर तथा परिणाम में कल्याण देने वाली वाणी दुर्लभ होती है ।

**विमर्श**—(क) गुप्तचर के कथन का तात्पर्य यह है कि अपना कर्त्तव्य पालन करने के लिए ही आप से कुछ अप्रिय बातें करुँगा, वह चाहे आपको अच्छी लगें या बुरी । अतः कृपा कर उनके कहने के लिए मुझे क्षमा करेंगे क्योंकि मैं अपने कर्त्तव्य से विवश हूँ ।

(ख) राजा लोग गुप्त से भी गुप्त बातों का पता गुप्तचरों के माध्यम लगा लेते हैं अतः उन्हें 'चारचक्षु' कहा जाता है ।

(ग) इस श्लोक में पदार्थहेतुक 'काव्यलिङ्ग' अलङ्कार है, जो चतुर्थ चरण में आये हुये अर्थान्तरन्यास अलङ्कार से संसृष्ट है । यहाँ अर्थान्तरन्यास को सामान्य से विशेष के समर्थन रूप में जानना चाहिए ।

**तर्हि तूष्णींभाव एव वरमित्याशङ्क्याह—**

**स किंसखा साधु न शास्ति योऽधिपं हितान्न यः संशृणुते स किंप्रभुः ।**
**सदाऽनुकूलेषु हि कुर्वते रतिं नृपेष्वमात्येषु च सर्वसंपदः ।। ५ ।।**

**अन्वयः**—यः अधिपं साधु न शास्ति स किसखा यः हितात् न संशृणुते सः किंप्रभुः । हि सदा अनुकूलेषु नृपेषु अमात्येषु च सर्वसम्पदः रति कुर्वते ।। ५ ।।

**स इति । यः सखाऽमात्यादिरधिपं स्वामिनं साधु हितं न शास्ति नोपदिशति । 'ब्रुविशासि—'इत्यादिना शासेर्दुहादिपाठाद् द्विकर्मकत्वम् । स हितानुपदेष्टा । कुत्सितः सखा किंसखा । दुर्मन्त्रीत्यर्थः । 'किमः क्षेपे' इति समासान्तप्रतिषेधः । तथा यः प्रभुर्निग्रहानुग्रहसमर्थः स्वामी हितादाप्तजनाद्धितोपदेष्टुः सकाशाद्। 'आख्यातोपयोगे' इत्यपादानात्पञ्चमी । न संशृणुते न शृणोति । हितमिति शेषः । 'समो गम्युच्छि'— इत्यादिना सम्पूर्वाच्छृणोतेरकर्मकादात्मनेपदम् । अकर्मकत्वं वैवक्षिकम् । स हितम-श्रोता प्रभुः किं प्रभुः कुत्सितस्वामी पूर्ववत्समासः । सर्वथा सचिवेन वक्तव्यं श्रोतव्यं**

स्वामिना । एवं च राजमन्त्रिणोरैकमत्यं स्यादित्यर्थः । ऐकमत्यस्य फलमाह—सदेति। हि यस्मान्नृपेषु स्वामिषु । अमा सह भवा अमात्यास्तेषु च । 'अव्ययात्त्यप्' । अनुकूलेषु परस्परानुरक्तेषु सत्सु सर्वसम्पदः सदा रतिमनुरागं कुर्वते । न जातु जहतीत्यर्थः । अतो मया वक्तव्यं त्वया च श्रोतव्यमिति भावः । अत्रैवं राजमन्त्रिणोर्हितानुपदेशतदश्रवणनिन्दासामर्थ्यसिद्धेरैकमत्यलक्षणकारणस्य निर्दिष्टस्य सर्वसम्पत्सिद्धिरूपकार्येण समर्थनात्कार्येण कारणसमर्थनरूपोऽर्थान्तरन्यासोऽलङ्कारः । तदुक्तं—'सामान्यविशेषकार्यकारणभावाभ्यां निर्दिष्टप्रकृतसमर्थनमर्थान्तरन्यासः' इति ।। ५ ।।

**हिन्दी**—मित्र अथवा मन्त्री जो भी हो राजा को उचित बातों की सलाह नहीं देता, वह अधम मित्र अथवा अधम मन्त्री है तथा (इसी प्रकार) जो राजा अपने हितैषी मित्र अथवा मन्त्री की हित की बातें नहीं सुनता वह राजा होने योग्य नहीं है । क्योंकि राजा और मन्त्री के परस्पर सर्वदा अनुकूल रहने पर ही उनमें सब प्रकार की समृद्धियाँ अनुरक्त होती हैं ।। ५ ।।

**विमर्श**—दूत के कहने का तात्पर्य यह है कि इस समय मैं जो कुछ निर्भय होकर कह रहा हूँ वह आपकी हितेच्छा से ही कह रहा हूँ । मेरी बातें ध्यान से सुनें।

इस श्लोक में कार्य से कारण का समर्थन रूप अर्थान्तरन्यास अलङ्कार है ।

सम्प्रति स्वाहङ्कारं परिहरति—

> **निसर्गदुर्बोधमबोधविक्लवाः क्व भूपतीनां चरितं क्व जन्तवः ।**
> **तवानुभावोऽयमवेदि यन्मया निगूढतत्त्वं नयवर्त्म विद्विषाम् ।। ६ ।।**

**अन्वयः**—निसर्गदुर्बोधम् भूपतीनाम् चरितम् क्व । अबोधविक्लवाः जन्तवः क्व । मया विद्विषाम् नयवर्त्म यद् अवेदि अयम् तव अनुभावः ।। ६ ।।

निसर्गेति । निसर्गदुर्बोधं स्वभावदुर्ग्रहम् । 'ईषद्दुः'—इत्यादिना खल्प्रत्ययः। भूपतीनां चरितं क्व । अबोधविक्लवा अज्ञानोपहता जन्तवः । मादृशाः पामरजना इत्यर्थः । क्व् । नोभयं सङ्घटत इत्यर्थः । तथापि निगूढतत्त्वं संवृतयाथार्थ्यं विद्विषां नयवर्त्म षाड्गुण्यप्रयोगः 'संधिविग्रहयानानि संस्थाप्यासनमेव च । द्वैधीभावश्च विज्ञेयाः षड्गुणा नीतिवेदिनाम्' ।। इत्यादिरूपो यन्मयाऽवेदि । ज्ञातमिति यावत् । विदेः कर्मणि लुङ् । अयम् । इदं वेदनमित्यर्थः ।। विधेयप्राधान्यात् पुंल्लिङ्गनिर्देशः । तवानुभावः सामर्थ्यम् । अनुगतो भावोऽनुभाव इति घञन्तेन प्रादिसमासः । न तूपसृष्टाद्धञ्प्रत्ययः। 'श्रिणिभुवोऽनुपसर्गे' इत्यनुपसर्गाद्भवतेर्धातोर्घञ्विधानात् । अत एव काशिकायाम् —'कथं प्रभावो राज्ञां प्रकृष्टो भाव इति प्रादिसमासः' इति । दोषपरिहारौ सम्यग्ज्ञात्वैव विज्ञापयामि । नतु वृथा कर्णकठोरं प्रलपामीत्याशयः ।। ६ ।।

**हिन्दी**—स्वभाव से ही दुर्बोध (राजनीतिक रहस्यों से भरा) राजाओं का चरित कहाँ? और अज्ञान से बोझिल मुझ जैसा जीव कहाँ? (दोनों में आकाश पाताल का

अन्तर है) । (अत:) शत्रुओं के अत्यन्त गूढ़ रहस्यों से भरी जो कूटनीति की बातें मुझे (कुछ) ज्ञात हो सकी हैं, यह तो (केवल) आप का अनुग्रह है ।। ६ ।।

**विमर्श**—दूत की वक्तृत्व कला का यह सुन्दर नमूना है । अपनी नम्रता को वह कितनी सुन्दरता से प्रकट करता है । इस श्लोक में विषम अलङ्कार है ।

सम्प्रति यद्वक्तव्यं तदाह—

**विशङ्कमानो भवत: पराभवं नृपासनस्थोऽपि वनाधिवासिन: ।**
**दुरोदरच्छद्मजितां समीहते नयेन जेतुं जगतीं सुयोधन: ।। ७ ।।**

**अन्वय:**—नृपासनस्थ: अपि सुयोधन: वनाधिवासिन: भवत: पराभवं विशङ्कमान: दुरोदरछद्मजितां जगतीम् नयेन जेतुम् समीहते ।। ७ ।।

विशङ्कमान इति । सुखेन युध्यते सुयोधन: । 'भाषायां शासियुधिदृशिघृषिमृषिभ्यो युज्वाच्य:' । नृपासनस्थ: सिंहासनस्थोऽपि । वनमधिवसतीति वनाधिवासिनो वनस्थात् । राज्यभ्रष्टादपीत्यर्थ: । भवतस्त्वत्त: पराभवं पराजयं विशङ्कमानउत्प्रेक्षमाण: सन् । दुष्टमुदरमस्येति दुरोदरं द्यूतम् । पृषोदरादित्वात्साधु: । 'दुरोदरो द्यूतकारे पणे द्यूते दूरोदरम्' इत्यमर: । तस्य च्छद्मना मिषेण जितां लब्धां दुर्नयार्जितां जगतीं महीम् । 'जगती विष्टपे मह्यां वास्तुच्छन्दोविशेषयो:' इति वैजयन्ती । नयेन नीत्या जेतुं वशीकर्तुं समीहते व्याप्रियते । न तूदास्त इत्यर्थ: । बलवत्स्वामिकमविशुद्धागमं च धनं भुञ्जानस्य कुतो मनस: समाधिरिति भाव: । अत्र 'दुरोदरच्छद्मजिताम्' इति विशेषणद्वारेण पदार्थस्य चतुर्थपादार्थं प्रति हेतुत्वेनोपन्यासात् द्वितीयकाव्यलिङ्गमलङ्कार: । तदुक्तं—'हेतोर्वाक्यपदार्थत्वे काव्यलिङ्गमुदाहृतम्' ।। ७ ।।

**हिन्दी**—राज-सिंहासन पर बैठे हुए भी दुर्योधन (राज्याधिकार से च्युत) वन में निवास करने वाले आप से अपने पराजय की आशङ्का रखता है । अतएव जुए द्वारा कपट से जीती हुई पृथ्वी को (अब) वह न्यायपूर्ण शासन द्वारा अपने वश में करने की इच्छा करते हैं ।। ७ ।।

**विमर्श**—गुप्तचर के कथन का तात्पर्य यह है कि यद्यपि दुर्योधन सर्व-साधन सम्पन्न है और आप के पास कोई साधन नहीं है, फिर भी आप से वह सदा डरता रहता है कि कहीं आप के न्यायपूर्ण शासन से प्रसन्न जनता आपका साथ न दे दे और आप उसे राजगद्दी से न उतार दें । इसलिये वह यद्यपि जूआ में समूचे राजपाट को आप से जीत चुके हैं, फिर भी वह प्रजा का हृदय जीतने के लिए न्यायपरायणता में तत्पर हैं । वह आपकी ओर से तनिक भी असावधान नहीं है, क्योंकि आप सब को वह वनवासी होने पर भी प्रजावल्लभ (प्रजा प्रिय) होने के कारण अपने से अधिक बलवान् समझते हैं । अत: वह जनता को अपने प्रति आकृष्ट कर रहे हैं । यहाँ पदार्थहेतुक काव्यलिङ्ग अलङ्कार है ।

किस प्रकार की न्यायबुद्धि से वह पृथ्वी को जीतना चाहते हैं, इसे कहते हैं।

